कार्यान्वयन तथा निष्पादन के लिए अपने–अपने कृषक संगठन के प्रति उत्तरदायी होगा और तकनीकी सलाह उपलब्ध कराएगा, तथा यह सुनिश्चित करेगा, कि तकनीकी पैरामीटर के अनुसार कार्य निष्पादित हो गया हो।

29. <u>कतिपय मामलों में कृषक संगठन की संकर्मों का निष्पादन करने के लिए आदेश देने की राज्य सरकार की शक्ति</u>

(1) राज्य सरकार या सक्षम प्राधिकारी लिखित आदेश द्वारा, किसी भी कृषक संगठन को इस अधिनियम द्वारा किसी भी ऐसे कर्त्तव्य का पालन करने या किसी ऐसे संकर्म के संबंध में निर्देश दे सकेगी/सकेगा, जिसका उसके द्वारा यथास्थिति पालन या निष्पादन नहीं किया जा रहा है, और जिसका पालन या निष्पादन ऐसी कृषक संगठन द्वारा लोकहित में किया जाना, राज्य सरकार या सक्षम प्राधिकारी की राय में आवश्यक है।

(2) कृषक संगठन, उपधारा (1) के अधीन जारी किए गए निर्देशों का अनुपालन करने के लिए आबद्ध, होगी और यदि वह ऐसा नहीं करता है, तो राज्य सरकार या सक्षम प्राधिकारी को उन निर्देशों को कृषक संगठन के व्यय से यदि कोई हों, अनुपालन कराने की समस्त शक्तियां होंगी, और ऐसी शक्तियों का प्रयोग करने में वह, उस कृषक संगठन या उसके अधिकारी या सेवक जिसकी शक्तियां प्रयोग में लाई जाती हैं, के समान उस अधिनियम के अधीन उसी संरक्षण का, तथा उसी सीमा तक हकदार होगा।

30. <u>आदेशों/संकल्पों आदि का निष्पादन निलंबित करने की शक्ति</u>

(1) राज्य सरकार या इस अधिनियम के अंतर्गत सक्षम प्राधिकारी, लिखित आदेश द्वारा, और उसमें कथित किए जाने वाले कारणों से, कृषक संगठन द्वारा पारित किसी संकल्प के, जारी किए गए किसी आदेश, या दी गई अनुज्ञा के निष्पादन को निलंबित कर सकेगा, या किसी कृषक संगठन द्वारा किसी कृत्य के पालन को प्रतिषिद्ध कर सकेगा, यदि उनकी राय में –

(क) ऐसा संकल्प, आदेश, अनुज्ञा या कार्य वैध रूप से पारित, जारी मंजूर या प्राधिकृत नहीं किया गया है/नहीं की गई है ; या

(ख) ऐसा संकल्प, आदेश, अनुज्ञा या कार्य इस अधिनियम द्वारा प्रदत्त शक्तियों के परे है, या किसी विधि के प्रतिकूल है ; या

(ग) ऐसे संकल्प या आदेश के निष्पादन से या ऐसी अनुज्ञा के लगातार प्रवृत्त बने रहने या ऐसा कार्य किए जाने से –

(एक) कृषक संगठन में निहित, किसी धन की

हानि, दुर्व्यय या दुरूपयोग होना, या उसमें निहित किसी संपत्ति का नुकसान होना संभाव्य है ;

(दो) सार्वजनिक स्वास्थ्य और सुविधा पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ना संभाव्य है।

(2) जब कभी सक्षम प्राधिकारी द्वारा उपधारा (1) के अधीन कोई आदेश किया जाता है, तो वह यथा संभव शीघ्र और प्रत्येक दशा में, आदेश की तारीख से अधिक से अधिक दस दिन के भीतर, उस आदेश की एक प्रति और उसके साथ उसके किये जाने के कारणों का विवरण, इस अधिनियम के अंतर्गत गठित राज्य स्तरीय नीति समिति को अग्रेषित करेगा, और राज्य स्तरीय नीति समिति, ऐसे आदेश की पुष्टि कर सकेगा या अपास्त कर सकेगा, या उसे पुनरीक्षित कर सकेगा, या उसे उपांतरित कर सकेगा, या यह निर्देश दे सकेगा, कि वह आदेश उपांतरण सहित या उसके बिना स्थायी रूप से ऐसी कालावधि के लिए, जैसी वह ठीक समझे, प्रवृत्त बना रहेगा :

परंतु राज्य सरकार या सक्षम प्राधिकारी द्वारा उपधारा (1) के अधीन पारित किया गया कोई भी आदेश, राज्य स्तरीय नीति समिति द्वारा तब तक पुष्ट, अपास्त, पुनरीक्षित या उपांतरित नहीं किया जाएगा, जब तक कि संबंधित कृषक संगठन को प्रस्तावित आदेश के विरूद्ध सुनवाई का यक्तियुक्त अवसर नहीं दे दिया जाता है।

## अध्याय—4

## संसाधन एवं निधियां

31. <u>कृषक संगठन के संसाधन</u> (1) कृषक संगठन की निधि में निम्नलिखित समाविष्ट होंगे, अर्थात :—

(क) कृषक संगठन के कार्य क्षेत्र में संग्रहित जल कर के शेयर के रूप में राज्य सरकार से प्राप्त अनुदान तथा कमीशन ;

(ख) कार्य क्षेत्र के विकास के लिए ऐसी अन्य निधियां जो राज्य सरकार तथा केन्द्र सरकार द्वारा स्वीकृत की जाए ;

(ग) उसके कार्य में आर्थिक विकास क्रियाकलापों के किसी उपक्रम के लिए किसी वित्तीय अभिकरण के समुत्थापित संसाधन ;

(घ) सिंचाई प्रणाली से संलग्न संपत्तियां तथा आस्तियां से प्राप्त आय ;

(ङ) सिंचाई प्रणाली के बेहतर प्रबंध के लिए प्रदान की गई सेवाओं के लिए कृषक संगठन द्वारा संग्रहित

किया गया शुल्क ;

(च) किसी अन्य स्त्रोत से प्राप्त रकम।

(2) राज्य सरकार, कृषक के संगठनों को उसके सिंचाई प्रणाली के संधारण तथा संगठन की उन्नति हेतु संसाधन अपनाने हेतु अधिकृत कर सकती है।

(3) जल उपभोक्ता संथाओं द्वारा वसूल किया गया जल कर, राज्य शासन के खजाने में जमा किया जायेगा। संबंधित जल उपभोक्ता संथा को, ऐसी जमा की गई राशि का कम से कम 25 प्रतिशत अंश विहित रीति द्वारा सौंपा जायेगा ;

परंतु, वितरिका समिति तथा परियोजना समिति को सौंपी जाने वाली राशि, इस अधिनियम के अंतर्गत बनाए गये नियमों द्वारा विहित होगी।

32. <u>शुल्क का उद्ग्रहण एवं संग्रहण करने की शक्ति</u>

कृषक संगठन, इस अधिनियम के प्रयोजनों को कार्यान्वित करने के लिए, संगठन के उद्देश्यों को प्राप्त करने के लिए तथा उसके कृत्यों का पालन करने के लिए, राज्य सरकार और या संगठन के निर्णयों के अनुसार समय–समय पर ऐसे शुल्क का उद्ग्रहण एवं संग्रहण करेगा जैसी कि विहित किया जाए।

33. <u>जल उपभोक्ता संथा की निधियों का उपयोग</u>

जल उपभोक्ता संथा द्वारा प्राप्त की गई समुत्थापित एवं उत्पादित की गई निधियों का उपयोग, जल उपभोक्ता संथा के उद्देश्यों को परिपूर्ण करने में किया जाएगा, जैसा कि विहित किया जाए।

34. <u>संपरीक्षा</u>

प्रत्येक कृषक संगठन, वर्ष में एक बार लेखाओं का स्वतंत्र संपरीक्षक/संपरीक्षकों से संपरीक्षा करायेगा, जैसा कि विहित किया जाए।

35. <u>निधियों का निक्षेप एवं प्रसरकार</u>

(1) कृषक संगठन अपने निधियों को, किसी राष्ट्रीयकृत बैंक या सहकारी बैंक अर्थात् जिला सहकारी केन्द्रीय बैंक या छत्तीसगढ़ राज्य अपेक्स सहकारी बैंक रखेगा।

(2) निधियों का उपयोजन, इस अधिनियम के प्रसरकार से संबंधित कृषक संगठन की प्रबंध समिति द्वारा उपगत किए गए व्यय की पूर्ति करने के लिये ही किया जाएगा और अन्य प्रयोजनों के लिए नहीं।

36. <u>निक्षेप निधि</u>

(1) कृषक संगठन की प्रबंध समिति, उधार लिए गए धन के प्रति संदाय के लिए निक्षेप निधि का अनुरक्षण करेगा तथा निक्षेप निधि में प्रत्येक वर्ष इतनी रकम जमा करेगी, जो इस प्रकार

उधार लिए गए समस्त धन का नियत कालावधि के भीतर प्रतिसंदाय करने के लिए पर्याप्त हो।

(2) निक्षेप निधि या उसका कोई भाग, ऐसे ऋण के उन्मोचन में या उसके लिए उपयोजित किया जाएगा, जिसके लिए कि ऐसी निधि सृजित की गई थी, जब तक पूर्ण रूप से ऐसे ऋण का उन्मोचन न हो जाए, तब तक उसका किसी अन्य प्रयोजन के लिए उपयोजन नहीं किया जाएगा।

**37. बजट** कृषक संगठन की प्रबंध समिति प्रत्येक वित्तीय वर्ष में, ऐसे प्ररूप में, आगामी वित्तीय वर्ष के संबंध में समिति की प्राक्कलित प्राप्तियां एवं व्यय को दर्शाते हुए बजट तैयार करेगी तथा उसे कृषक संगठन के साधारण निकाय के समक्ष इसके अनुमोदन के लिए ऐसी रीति से रखेगी जैसी कि विहित की जाए।

**38. शोध्यों की वसूली** कृषक संगठन को देय अथवा शोध्य समस्त रकम भू-राजस्व की भांति वसूली योग्य होगी।

## अध्याय-5

## अपराध तथा शास्तियां

**39. अपराध तथा शास्तियां** जो कोई भी किसी विधि पूर्ण प्राधिकार के बिना निम्नलिखित में से कोई कार्य करेगा, अर्थात् :-

(क) किसी नहर को नुकसान पहुंचाएगा, उसे परिवर्तित करेगा या उसे बढ़ाएगा या उसमें बाधा डालेगा ;

(ख) किसी नहर में के जल प्रदाय में जल के उस प्रवाह में, जो कि उस नहर से उस नहर में होकर, उस नहर के ऊपर या नीचे होता हो, हस्तक्षेप करेगा, वृद्धि करेगा या कमी करेगा ;

(ग) किसी नदी या सरिता के जल प्रवाह में ऐसा हस्तक्षेप करेगा या ऐसा परिवर्तन करेगा, जिससे कि कोई नहर संकटापन्न हो जाए, उसे नुकसान पहुंचे या वह कम उपयोगी हो जाए ;

(घ) किसी जल धारा के अनुरक्षण के लिए उत्तरदायी होते हुए या उस जलधारा का उपयोग करते हुए, उसके जल की बर्बादी को रोकने के लिए उचित पूर्वावधानी बरतने में उपेक्षा करेगा या उस जल धारा में से पानी के प्राधिकृत वितरण में हस्तक्षेप करेगा या ऐसे जल का अप्राधिकृत रीति में उपयोग करेगा ;

(ङ) सिंचाई के लिए अपने खेत में जल प्राप्त करते समय, ऐसे जल की बर्बादी को रोकने के लिए उचित पूर्वावधानी बरतने में उपेक्षा करेगा ;

(च) किसी नहर के जल को इस प्रकार दूषित करेगा या गंदा करेगा, कि जिससे उन प्रयोजनों के लिए, जिनके लिए वह मामूली तौर से उपयोग में लाया जाता है, उसकी उपयुक्तता में कमी आ जाए ;

(छ) किसी ऐसे ग्राम में, जिसमें छत्तीसगढ़ सिंचाई अधिनियम 1931 (क्रमांक 3, सन् 1931) की धारा 36 के अधीन उद्घोषणा की गई हो, निवास कर रहा हो, स्थायी धारक, अधिभागी, खेतिहर या कृषि श्रमिक होते हुए, नियत किए गए स्थान पर हाजिर होने में उपेक्षा करेगा या उसे आबंटित किए गए कर्त्तव्य का पालन करने से इंकार करेगा या उसकी उपेक्षा करेगा ;

(ज) किसी नहर अधिकारी के प्राधिकार से लगाए गए किसी भूमि चिन्ह, तल–चिन्ह, जलमापी या अन्य साधित्र को नष्ट करेगा, क्षति पहुंचाएगा, विरूपित करेगा या हटाएगा ;

(झ) किसी नहर के किन्हीं भी संकर्मों, तटों या जल संरणियों पर से या उसके आर–पार पशुओं या यानों को उस दिशा में गमन कराएगा, जबकि ऐसा गमनाधिकार किसी नहर अधिकारी द्वारा प्रतिबद्ध कर दिया गया हो ;

(ञ) किसी नहर के तट या सीमा पर पशुओं को चरवाएगा या रस्सी से बंधवाकर रखवाएगा या जानते हुए और जानबूझकर उन्हें चरने देगा या रस्सी से बांध कर रखा जाने देगा, जिसे किसी नहर अधिकारी द्वारा प्रतिषिद्ध कर दिया गया हो ;

(ट) किसी नहर पर उगे हुए किसी वृक्ष, झाड़ी, घास या अन्य वनस्पति को हटाएगा या क्षति पहुंचाएगा ; या

(ढ) किसी नहर के तटों पर उसकी जलसरणियों में मल–मूत्र करेगा, वह कृषक संगठन द्वारा शिकायत की जाने पर,–

(एक) खंड (क) से (ज) तक में वर्णित अपराधों के संबंध में कारावास से, जो दो वर्ष तक का हो सकेगा या जुर्माने से जो एक हजार रूपये से कम का नहीं होगा, किंतु जो पांच हजार रूपये तक का हो सकेगा, या दोनों में से और जहां अपराध चालू रहने वाला अपराध हो वहां ऐसे अतिरिक्त जुर्माने से, जो प्रथम अपराध के पश्चात् प्रत्येक ऐसे दिन के लिए जिसके कि दौरान

अपराध जारी रहा हो, बीस रूपये से अधिक न हो, दंडनीय होगा ; और

(दो) **न्यूनतम शास्ति** – खंड (झ) से (ठ) तक वर्णित अपराधों के संबंध में जुर्माने से, जो पांच सौ रूपये से कम का नहीं होगा, किंतु जो दो हजार रूपये तक का हो सकेगा, दंडनीय होगा और यदि वही व्यक्ति वैसे ही अपराध के लिए प्रकरण में पश्चात्वर्ती सिद्ध दोष ठहराया जाए, तो वह प्रत्येक ऐसी पश्चातवर्ती दोष सिद्धि के लिए कारावास से, जो छह मास तक का हो सकेगा, दंडनीय होगा।

40. कृषकों के संगठन का विघटन

(1) राज्य सरकार, कृषक संगठन की प्रबंध समिति का विघटन कर सकती है, यदि ऐसी समिति शासकीय निधियों का समग्र दुर्विनियोग करते अथवा करवाते पाया जाता है।

(2) उपरोक्त उपधारा (1) के अंतर्गत प्रबंध समिति का विघटन, जांच, अनुसंधान तत्संबंधित नोटिस देने तथा जवाब प्राप्त करने के पश्चात् किया जा सकता है :

परंतु, जहां प्रबंध समिति विहित समयावधि या युक्तियुक्त अवधि के अंतर्गत उत्तर नहीं देती है, वैसी स्थिति में जवाब की प्रतीक्षा ना करते हुए प्रबंध समिति का विघटन किया जा सकता है।

41. अन्य विधियों के अधीन दंड वर्जित नहीं होगा

इस अधिनियम की कोई बात, किसी व्यक्ति को इस अधिनियम के अधीन या उसके द्वारा दंडनीय बनाए गए किसी कृत्य या चूक के लिए तत्समय प्रवृत्त किसी अन्य विधि के अधीन अभियोजित किए जाने और दंडित किए जाने से निवारित नहीं करेगी :

परंतु, किसी भी व्यक्ति को उसी अपराध के लिए एक बार से अधिक अभियोजित तथा दंडित नहीं किया जाएगा।

42. अपराधों का शमन

(1) कृषक संगठन किसी व्यक्ति से या जिसके संबंध में एक युक्तियक्त विश्वास अनुमित किया जा सकता है, कि उसके इस अधिनियम के या उसके अधीन बनाए गए नियमों के अधीन दंडनीय कोई अपराध किया है, या ऐसे अपराध के लिए प्रशमन स्वरूप धारा 40 के खंड (क) से (ज) तक में वर्णित अपराधों की दशा में कम से कम एक हजार रूपये तथा धारा 40 के खंड (झ) से (ठ) तक में वर्णित अपराधों के लिए, पांच सौ रूपये की धनराशि को स्वीकार कर सकेगा।

(2) ऐसी धन राशि के संदाय पर, कृषक संगठन द्वारा इस

प्रकार शमन किए गए अपराध के संबंध में उसके विरूद्ध आगे कोई कार्यवाही नहीं की जाएगी।

## अध्याय–6

## विवादों का निपटारा

43. विवादों का निपटारा

(1) कृषक संगठन के गठन, प्रबंध, शक्तियों या कृत्यों के संबंध में सदस्यों के मध्य उद्भूत कोई विवाद या मतभेद कृषक संगठन की प्रबंध समिति द्वारा अवधारित किया जाएगा :

परंतु किसी विवाद या मतभेद के निपटारे के लिए इस अधिनियम के अधीन बनाये नियम के अतर्गत पृथक उपसमिति गठित की जा सकेगी।

(2) किसी सदस्य तथा जल उपभोक्ता संथा की प्रबंध समिति के बीच या दो या दो से अधिक जल उपभोक्ता संथाओं के बीच उद्भूत कोई ऐसा विवाद या मतभेद, वितरिका समिति की प्रबंध समिति द्वारा अवधारित किया जाएगा।

(3) किसी सदस्य तथा वितरिका समिति की प्रबंध समिति या दो या दो से अधिक वितरिका समितियों के बीच उद्भूत कोई ऐसा विवाद या मतभेद, परियोजना समिति की प्रबंध समिति द्वारा अवधारित किया जाएगा।

(4) किसी सदस्य तथा परियोजना समिति की प्रबंध समिति या दो या दो से अधिक परियोजना समिति के बीच उद्भूत कोई ऐसा विवाद या मतभेद, राज्य स्तरीय नीति समिति द्वारा अवधारित किया जाएगा जिसका विनिश्चय अंतिम होगा।

(5) इस धारा के अधीन प्रत्येक विवाद या मतभेद का निपटारा, विवाद अथवा मतभेद के निर्दिष्ट किए जाने की तारीख से पंद्रह दिन के भीतर किया जाएगा।

44. अपील

(1) जल उपभोक्ता संथा की प्रबंध समिति द्वारा किए गए किसी विनिश्चय या पारित किए गए किसी आदेश से व्यथित किसी विवाद या मतभेद का, कोई पक्षकार वितरिका समिति की प्रबंध समिति को अपील कर सकेगा जिसका विनिश्चय उस पर अंतिम होगा।

(2) वितरिका समिति की प्रबंध समिति द्वारा विनिश्चिय या पारित किए गए आदेश से व्यथित मतभेद या विवाद का, पक्षकार परियोजना समिति को अपील कर सकेगा जिसका विनिश्चय उस

पर अंतिम होगा।

(3) परियोजना समिति की प्रबंध समिति द्वारा किया गया कोई विनिश्चय या पारित किए गए किसी आदेश से व्यथित मतभेद या विवाद का, कोई पक्षकार राज्य स्तरीय नीति समिति को अपील कर सकेगा, जिसका विनिश्चय उस पर अंतिम होगा।

(4) इस धारा के अधीन अपील व्यथित व्यक्ति को विनिश्चय या आदेश की संसूचना के 15 दिवस के भीतर की जाएगी।

(5) इस धारा के अधीन प्रत्येक अपील प्रस्तुत करने की तारीख से 15 दिवस के भीतर निपटाई जाएगी।

## अध्याय–7

## प्रकीर्ण

**45. अभिलेख** (1) प्रत्येक कृषक संगठन अपने कार्यालय में निम्नलिखित लेख, अभिलेख तथा दस्तावेज, रखेगा/संधारित करेगा अर्थात्, :–

(क) कृषक संगठन के कार्य क्षेत्र के मानचित्र के साथ जल संसाधन विभाग के परामर्श से तैयार की गई संरचना तथा वितरिका जालों का मानचित्र ;

(ख) आस्तियों तथा दायित्वों का विवरण ;

(ग) कृषि समय सारणी और सिंचाई प्रबंधन और सिंचित कृषि से संबंधित महत्वपूर्ण निर्णय को शामिल करते हुए कार्यकलाप ;

(घ) कार्यवृत्त पुस्तक ;

(ङ) प्राप्ति तथा संदायों को दर्शित करने वाली लेखा बही ;

(च) कृषक संगठन द्वारा माल के संपूर्ण क्रय तथा विक्रय की लेखाबंदी ;

(छ) माप पुस्तकों का रजिस्टर, लेविल, फील्ड बुक्स, कार्य आदेश तथा उसी प्रकार के दस्तावेज ;

(ज) संपरीक्षा (आडिट) रिपोर्ट्स तथा जांच रिपोर्ट्स

की प्रतियां ;

(झ) समस्त ऐसे अन्य लेखे, अभिलेख तथा दस्तावेज जो समय–समय पर विहित किए जाएं ;

(ञ) स्टाफ रजिस्टर ;

(ट) भूमिधारक के विवरणों के साथ उपभोक्ताओं की सूची ;

(ठ) शास्तियों का रजिस्टर।

(2) कृषक संगठन के सदस्यों की जानकारी के लिए लेखाबहियां तथा अन्य अभिलेख खुले रहेंगे।

46. सम्मिलन

कृषक संगठन तथा उसकी प्रबंध समितियों का सम्मिलन ऐसे अंतराल पर होगा, उसकी प्रक्रिया, उसकी अध्यक्षता तथा गणपूर्ति इस प्रकार होगी जैसी कि विहित की जाए।

47. त्याग – पत्र

(1) कृषक संगठन की प्रबंध समिति का सदस्य, संबंधित प्रबंध समिति के अध्यक्ष को पंजीकृत डाक द्वारा पत्र भेजकर या स्वयं पत्र निविदत्त कर अपना पद त्याग सकेगा।

(2) जल उपभोक्ता संथा की प्रबंध समिति का अध्यक्ष, संबंधित वितरिका समिति के अध्यक्ष को पंजीकृत डाक द्वारा पत्र भेजकर या स्वयं पत्र निविदत्त कर अपना पद त्याग सकेगा।

(3) वितरिका समिति की प्रबंध समिति का अध्यक्ष, संबंधित परियोजना समिति के अध्यक्ष को पंजीकृत डाक द्वारा पत्र भेजकर या स्वयं पत्र निविदत्त कर अपना पद त्याग सकेगा।

(4) परियोजना समिति की प्रबंध समिति का अध्यक्ष, राज्य स्तरीय नीति समिति के अध्यक्ष को पंजीकृत डाक द्वारा भेजकर या स्वयं पत्र निविदत्त कर अपना पद त्याग सकेगा।

(5) यथा उपरोक्त वर्णित त्याग–पत्र उसकी स्वीकृति की तारीख से या उसकी प्राप्ति की तारीख से 30 दिवस का अवसान होने पर, उनमें से जो भी पूर्वतर हो, प्रभावशील होंगे।

48. नियंत्रक अधिकारी की नियुक्ति

(1) राज्य सरकार, इस अधिनियम या उसके अधीन बनाए गए नियमों के अधीन कृत्यों के पालन करने में सक्षम प्राधिकारियों तथा जिला कलेक्टरों पर सामान्य नियंत्रण तथा अधीक्षण रखने के लिए अधिसूचना द्वारा एक नियंत्रक अधिकारी की जो राज्य सरकार के सचिव की पद श्रेणी से निम्न पद श्रेणी का न हो नियुक्त कर सकेगा।

(2) नियंत्रक अधिकारी द्वारा प्रयोग की जाने वाली शक्तियां

तथा निर्वहन किए जाने वाले कृत्य ऐसे होंगे, जो कि विहित किए जाएं।

49. संक्रमणकालीन इंतजाम

राज्य सरकार, अधिसूचना द्वारा, किसी कृषक संगठन और उसकी प्रबंध समिति की शक्तियों के प्रयोग तथा कृत्यों का निर्वहन करने के लिए, किसी अधिकारी की नियुक्ति तब तक के लिए कर सकेगी, जब तक कि उस समय तक कृषक संगठन का गठन या पुनर्गठन नहीं हो जाता या इस अधिनियम के उपबंधों के अधीन ऐसी प्रबंध समिति अपना पद ग्रहण नहीं कर लेती।

50. कृषक संगठन के आदेशों तथा दस्तावेजों का अधिप्रमाणन

कृषक संगठन की समस्त अनुज्ञाओं, आदेशों, विनिश्चयों तथा अन्य दस्तावेजों को कृषक संगठन के अध्यक्षके या इस निमित्त प्रबंध समिति द्वारा प्राधिकृत प्रबंध समिति के किसी अन्य सदस्य के हस्ताक्षर से अधिप्रमाणित किया जाएगा।

51. अनौपचारिकता या रिक्ति आदि द्वारा कृत्य का अविधिमान्य न होना

कृषक संगठन की प्रबंध समिति का कोई कार्य या कार्यवाही केवल इस कारण से अवधि मान्य नहीं होगी कि उक्त समिति के गठन में कोई रिक्ति है या उसके गठन में कोई त्रुटि है।

52. सद्भावपूर्वक किये गये कार्यों का संरक्षण

किसी व्यक्ति के विरूद्ध, किसी भी ऐसी बात के लिए, जो कि इस अधिनियम के या उसके अधीन बनाए गए नियमों के अधीन सद्भावपूर्वक की गई हो या किया जाना आशायित रहा हो, कोई वाद, अभियोजन या अन्य विधिक कार्यवाहियां संस्थित नहीं की जाएगी।

53. कठिनाईयों को दूर करने की शक्ति

(1) यदि, इस अधिनियम के उपबंधों को कार्यान्वित करने में या इस अधिनियम के प्रारंभ होने के पश्चात्, किसी कृषक संगठन का प्रथम गठन या पुर्नगठन करने में कोई कठिनाई उद्भूत होती है, तो राज्य सरकार, छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशित आदेश द्वारा, अवसर की अपेक्षानुसार कोई भी कार्य जो कठिनाई दूर करने के लिए आवश्यक हो, उन्हें कर सकेगा।

(2) उपधारा (1) के अधीन किए गए समस्त आदेश यथाशक्य शीघ्र विधानसभा के पटल पर रखे जाएंगे।

54. व्यावृति

(1) इस अधिनियम में अंतर्विष्टि कोई भी बात, तत्समय प्रवृत्त किसी विधि के अधीन ग्राम पंचायत, जनपद पंचायत, जिला पंचायत, नगर पंचायत, नगर पालिक परिषद या नगर निगम में निहित अधिकारों या संपत्तियों को प्रभावित नहीं करेगी।

55. नियम बनाने की शक्तियां

(1) राज्य सरकार, राजपत्र में अधिसूचना द्वारा, इस अधिनियम के प्रयोजनों को कार्यान्वित करने के लिए नियम बना

सकेगा।

(2) इस अधिनियम के अधीन बनाया गया प्रत्येक नियम, इसके बनाऐ जाने के पश्चात्, यथाशक्य शीघ्र विधान सभा के समक्ष रखा जाएगा।

56. आदर्श उपविधि और विनियम बनाने की शक्तियां

(1) राज्य सरकार, जल उपभोक्ता संथा के मार्गदर्शन तथा अंगीकरण हेतु आदर्श विनियमों को शामिल करते हुए, आदर्श उपविधि प्रकाशित करेगी।

(2) जल उपभोक्ता संथा, इन आदर्श उपविधियों तथा विनियमों को आवश्यक सुधारों के साथ, जो कि वह उचित समझे तथा, जो इस अधिनियम के उद्देश्यों, प्रावधानों तथा आवश्यक स्वभाव के विपरीत न हो, को अपना सकेगी।

57. निरसन

छत्तीसगढ़ सिंचाई प्रबंधन में कृषकों की भागीदारी अधिनियम 1999 (क्रमांक 29 सन् 1999) एवं इसके अधीन, पारित समस्त आदेश, संकल्प यदि कोई हो, तो इस अधिनियम के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त हैं, इस अधिनियम के अंतर्गत आने वाले विषयों के संदर्भ में, एतद द्वारा निरसित अथवा विखण्डित, यथा स्थिति किए जाते हैं।

परंतु इस प्रकार निरसित अधिनियम के अंतर्गत दिया गया कोई भी आदेश अथवा की गई कार्यवाही इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधो के अधीन किए गए आदेश या की गई कारवाई समझी जाएगी, को ऐसा माना जावेगा, कि वह इस अधिनियम के सामानान्तर प्रावधानों के अंतर्गत दिया गया अथवा की गई है।

रायपुर, दिनांक 24 मई 2006

क्रमांक [illegible]38/डी-152/21-अ/प्रारुपण/06.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में छ. ग. सिंचाई प्रबंधन में कृषकों की भागीदारी अधिनियम, 2006 (क्र. 20 सन् 2006) का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विमला सिंह कपूर**, उप-सचिव.

CHHATTISGARH ACT
(No. 20 of 2006)

THE CHHATTISGARH SINCHAI PRABANDHAN ME KRISHKON KI BHAGIDARI ADHINIYAM, 2006

# TABLE OF CONTENTS

Sections: -

## CHAPTER-I-PRELIMINARY



## CHAPTER-II-CONSTITUTION OF FARMERS' ORGANISATION AND DELINEATION OF COMMAND AREA THEREOF

CHHATTISGARH ACT
(No. 20 of 2006)

**THE CHHATTISGARH SINCHAI PRABANDHAN ME KRISHKON KI BHAGIDARI ADHINIYAM, 2006**

**An Act to Provided for Formers Participation in the Management of Irrigation System and for matters connected therewith or Incidental thereto.**

Be it enacted by the State Legislature in the Fifty-seventh year of the Republic of India, as follows :—

## CHAPTER-I – PRELIMINARY

**Short title, extent and commencement**

1. (1) This Act may be called the Chhattisgarh Sinchai Prabandhan Me Krishkon Ki Bhagidari Adhiniyam, 2006.

(2) It extends to the whole of the State of Chhattisgarh.

(3) It shall come into force on such date as the State Government may, by notification in the Official Gazette, appoint and different dates may be appointed for different areas and for different provisions.

**Definitions**

2. (1) In this Act, unless the context otherwise requires: –

(a) "agreement" means an agreement between the Water Users' Association and the Project Committee or Canal Officer as the case may be, for all aspects of irrigation management including rehabilitation of the distributory system, supply of water on volumetric basis for irrigation and handing over of physical system for operation, maintenance, management and related purposes;

(b) "area of operation" in relation to farmers' organisation means a contiguous block of land in the command area of an irrigation system as may be notified by the State Government for the purposes of this Act;

(c) "ayacut road" means a road within the area of operation of a farmers' organisation for the purpose of irrigation and agriculture [illegible]

include a road vested in a Gram Panchayat, Janpad Panchayat, Zila Panchayat, Nagar Panchayat, Municipal Council, Municipal Corporation or Public Works Department of the State Government.

(d) "canal officer" means the following Officers of the Water Resources Department namely: --

(i) Chief Engineer;

(ii) Superintending Engineer;

(iii) Executive Engineer;

(iv) Sub-Divisional Officer;

(v) Canal Deputy Collector and

(vi) Sub-Engineer

(e) "command area" means an area irrigated or capable of being irrigated either by gravitational flow or by lift irrigation or by any other method from a Government or the Government aided source and includes every such area whether it is called 'ayacut' or by any other name under any law for the time being in force;

(f) "competent authority" means the competent authority appointed under Section 29;

(g) "distributory system" means and includes, –

(i) all main canals, branch canals, distributories and minor canals constructed for the supply and distribution of water for irrigation.

(ii) all works, structures and appliances connected with the distribution of water for irrigation; and

(iii) all field channels and other related channels and structures under a pipe outlet;

(h) "drainage system" means and includes, –

(i) channels either natural or artificial, for the discharge of waste or surplus water

and all works connected therewith or ancillary thereto;

(ii) escape channels from an irrigation or distribution and other works connected therewith, but does not include works for removal of sewage;

(iii) all collecting drains and main drains to drain off surplus water from field drains; and

(iv) all field drains and related structures under pipe outlets;

(i) "farmers' organisation" wherever it occurs, shall mean and include, –

(i) water users' association at the primary level consisting of all the water users as constituted under section 4;,

(ii) distributory committee at the secondary level as constituted under section 7; and

(iii) project committee at the project level, as constituted under section 10;

(j) "farmers participation in management of irrigation system" means involvement of water users in all aspects of irrigation in the irrigation system including planning, designing, operation, maintenance, rehabilitation, modernization, administering rights, resolving of conflicts, determination and collection of Irrigation Water Rate, monitoring, evaluation, budgeting, and financial management, and extends to providing and coordinating irrigation and agriculture related services;

(k) "field channel" includes a channel existing or to be constructed by the State Government or by the land holders or by an agency to receive and distribute water from a pipe outlet or an opening in a water course for irrigation of field belonging to Government or private owners, –

(l) "field drain" includes a channel excavated

and maintained by the land holder or by any other agency, to discharge waste or surplus water from the land holding under a pipe outlet and includes drains, escape channels and other similar works existing or to be constructed;

(m) "financing agency" means any commercial bank or any co-operative society or any other bank or organisation established or incorporated under any law for the time being in force, which lends money for the development of the area of operation of the farmers' organisation;

(n) "general body" in relation to Water Users' Association means the body of all members of such Association;

(o) "hydraulic basis" means the basis for identifying a viable irrigated area served by one or more hydraulic structures such as headworks, distributories, minors, pipe outlets and the like;

(p) "irrigation system" means such major, medium and minor irrigation system excluding those which are under the control of Panchayat for harnessing water for irrigation and other allied uses from Government sources and also sources created by means of community participation, which is duly permitted by the District Collector and includes reservoirs, open head channels, diversion systems, anicuts, stop dams, lift irrigation schemes, bore/tube wells, tanks, wells and the like and such irrigation system irrigating an area greater than 40 hectares;

Explanation: -- (i) 'major irrigation system' means irrigation system under major irrigation project having irrigable command area of more than 10,000 hectares;

(ii) 'medium irrigation system' means irrigation system under medium irrigation project having irrigable command area of more than 2,000 hectares and up to 10,000 hectares;

(iii) 'minor irrigation system' means irrigation system under minor irrigation project having irrigable command area of more than 40 hectares and up to 2,000 hectares;

(q) "land holder" means an owner and or a tenant recorded as such in the record of rights under the Chhattisgarh Land Revenue Code, 1959 (No. 20 of 1959) in respect of land in the notified ayacut area of an irrigation system;

(r) "lift irrigation" or "lift irrigation scheme" in relation to lift irrigation Water Users' Association means all lift irrigation Schemes, wherein Government permission is required for lifting water, but excluding the lift irrigation schemes on private open wells and bore wells;

(s) "lift and tube well irrigation water users' association" in relation to management of irrigation system by farmers, means an association constituted for the purpose of lift and tube well irrigation, constituted in the prescribed manner as provided under Sections 21 and 22 of the Act;

(t) "maintenance" means execution of such works on the irrigation system as are necessary to ensure that the physical system designed to the standards operates for proper distribution of water to the land holders in the area of operation;

(u) "managing committee" means the managing committee of any farmers' organisation;

(v) "member" means the member of any farmers' organisation.

(w) "operational plan" means a schedule of irrigation deliveries with details of the mode and duration of supplies drawn up for regulation of irrigation in the command area of an irrigation system;

(x) "prescribed" means prescribed by Rules made under the Act;

(y) "territorial constituency" for the purposes of this Act means an area delineated on hydraulic basis and to the extent possible represents an area irrigated by one common canal;

(z) "warabandi" means a system of distribution of water allocation to water users by turn, according to an approved schedule indicating the day, duration

and the time of supply;

(za) "water allocation" in relation to an irrigation system means distribution of water determined from time to time by a farmer's organisation in its area of operation;

Provided that the allocation at the Project area level would be determined jointly by the farmers organisations and the Canal Officer, as the case may be;

(zb) "water user" means and includes any individual or body corporate or a society using water for agriculture, domestic, power, non-domestic, commercial, industrial or any other purpose from a Government source of irrigation;

(2) The words and expressions used in this Act, but not defined, shall have the same meaning as assigned to them in the Chhattisgarh Irrigation Act, 1931 (No. 3 of 1931).

## CHAPTER-II – CONSTITUTION OF FARMERS' ORGANISATION AND DELINEATION OF COMMAND AREA THEREOF

**Delineation of water users' area**

3. (1) The District Collector, may by notification and in accordance with the rules made under this Act, in this behalf, delineate every command area in consultation with the farmers who are proposed beneficiaries under each of the irrigation systems and on a hydraulic basis which may be administratively viable; and declare it to be a water users' area for the purpose of this Act:

Provided that any water users' area in minor, medium & major irrigation system shall not exceed 2000 hectares;

Provided that in respect of the command area under the minor and lift irrigation systems, the entire command area may, as far as possible, form a single water users' area;

Provided further that for minor irrigation system including irrigation systems comprising more than one minor scheme a Water Users' Association may be formed with an area of two hundred hectares and above, and to the extent possible;

Provided further that there may be one Water User Association for more than one Minor Scheme when the aggregate command area of such schemes is less than 200 ha and are located next to each other or are at reasonable distance from one another;

(2) The modifications of delineated Water Users Association Area in sub-section (1) shall be notified by the District Collector and would be based on recommendations made by the Canal Officer in Charge of irrigation project and such canal officer shall arrive at the recommendation made in this regard only after consultation with the farmers who are proposed beneficiaries under such Schemes;

(3) Every Water Users Associations' Area shall be divided into territorial constituencies which shall be up to ten in minor irrigation systems and twelve in major and medium irrigation systems:

Provided that there is no necessity of formation of ten territorial constituencies for constituting a Water Users' Association in cases of commanded area of less than two hundred hectares and no necessity of formation of any territorial constituency in case of Lift Irrigation Water Users' Association.

**Constitution of Water Users' Association**

4. (1) There shall be a Water Users' Association called by its local distinct name for every Water Users' Association's area delineated under Section 3.

(2) Every Water Users' Association shall consist of the following members, namely:-

(a) all the water users who are land holders in a water users' area:

Provided that where both the owner and the tenant are landholders in respect of the same land, the tenant would be the deemed water user;

Provided further that any person who is in lawful possession and enjoyment of the land under a water source, on proof of such possession and such enjoyment in a crop year, may claim membership not withstanding whether he is recorded land holder or not, in which case the Water Users' Association shall not refuse the

membership of such person for the purposes of this Act, and such person shall be liable to pay the water charges and the fees as may be prescribed as if he is the water user;

Provided further that the wife / wives of such land holder, who do not hold land, shall deemed to be the landholders for the purpose of this act.

(b) all other water users in a water users' area;

(c) Government may, by notification, nominate one officer each from the Water Resources Department and the Department of Agriculture or Ayacut Department to be the members of the Water Users' Association as advisors and without having the right to vote.

(3) The members specified in sub-section (2) shall constitute the general body of the Water Users' Association.

**Constitution of Managing Committee of Water Users Association and election of its President and Members**

5. (1) There shall be a Managing Committee for every Water User Association.

(2) The Managing Committee for each Water Users Association would comprise of the elected representatives of the Territorial Constituencies as specified in sub-section (3) of Section 3.

(3) The term of the office of the members of the territorial constituencies shall, if not recalled or removed or disqualified under the provisions of the Act, shall be five years from the date of first meeting of the Managing Committee :

Provided that the term of office can be extended up to one year by the State Government, under special circumstances.

(4) The first meeting of Management Committee shall be held within 30 days after the declaration of election results.

(5) The District Collector shall make arrangements for the election of President of the Managing Committee of the Water Users' Association by direct election by the method of secret ballot in the manner prescribed.

(6) The District Collector shall cause arrangement for the election of a Managing Committee consisting of one member from each of the territorial constituencies of a Water Users area by a simplified election procedure in the manner prescribed:

Provided that a person eligible to become an elected representative of more than one territorial constituency of a Water Users' Association shall be entitled to be such a representative of only one territorial constituency, at his option and he/she shall exercise such option before filing his/her nomination for the election;

Provided further that no person can be a member of a Managing Committee of more than one Water Users' Association.

(7) If at an election, the President or the members of the territorial constituencies of Water Users' Association are not elected fresh election shall be held within a period of 90 days from the date of failure in the same manner as specified in sub-section (5) or (6), as the case may be.

(8) The State Government may nominate an officer at an appropriate level from the Water Resources Department without having the right to vote, to be the Secretary of the managing committee of the Water Users' Association.

(9) The Managing Committee shall elect one Treasurer from among the members of the Managing Committee to assist the President and the Treasurer shall function as directed by the Managing Committee.

(10) For the purposes of equitable distribution of water, adequate representation shall be given in the Managing Committee, to the water users from the Head, Middle and Tail reaches of the area of operation of the Water Users' Association as may be prescribed;

(11) Seats shall be reserved in every Management Committee of Water Users' Association for the Scheduled Castes, Scheduled Tribes and other Backward Classes and the number of seats so reserved shall bear as nearly as may be the same proportion to the total number of seats to be filed by direct election in that Water Users' Association as the number of Scheduled Castes, Scheduled Tribes and other Backward Classes of the water users in that water

users area bears to the total number of water users of that area and such seats shall be allotted by the prescribed authority to different Territorial Constituency in that Water Users Association, in the prescribed manner.

Provided that such reservation of seats shall not exceed fifty percent of the total members of the Managing Committee of the Water Users' Association.

(12) The Territorial Constituency which have no population of Scheduled Castes, Schedules Tribes or other Backward Classes of water users shall be excluded for allotment of seats reserved for Scheduled Castes or Scheduled Tribes or other Backward Classes as the case may be.

(13) One third of total number of seats reserved under subsection (11) and unreserved seats shall be reserved for women candidates and the reservation shall be horizontal and compartment-wise.

Explanation: "Horizontal and compartment-wise reservation" means reservations in each category namely; Scheduled Castes, Scheduled Tribes, other Backward Classes and General.

(14) Seats reserved for women may be allotted by the prescribed authority by drawing of lots and by rotation to different Territorial Constituency in a Water Users' Association in the prescribed manner.

(15) There shall be nomination of one member from the Gram Panchayat, from among the Gram Panchayat(s) within the water users' area, to the Managing Committee and such member shall not have the right to vote.

Provided that such nomination would be decided by the Managing Committee in concurrence with the Gram Panchayat(s) in the water users' area and in the prescribed manner.

(16) The President of the Managing Committee of water users association shall, if not recalled or removed or disqualified by the provisions of the Act, be in office for a period of five years from the date of election or his tenure as member of territorial constituency, whichever is earlier.

(17) The Managing Committee shall exercise the

powers and perform the functions of the Water Users' Association.

**Delineation of Distributory area**

6\. (1) The State Government may, by notification and in accordance with the rules made in this behalf, delineate every command area of the irrigation system, comprising of three or more water users' association, and declare it to be a distributory area for the purpose of this Act:

Provided that for medium and major schemes, a Distributory Committee may be formed only when its water distribution network so warrants.

(2) The delineation in (1) shall be based on recommendations made jointly by the Canal Officer in charge of the concerned irrigation projects and the concerned Water User Associations

**Constitution of the Distributory Committee**

7\. (1) There shall be a Distributory Committee called by its local distinct name for every distributory area declared as such under sub-section (1) of Section 6.

(2) (a) All the Presidents and Management Committee members of the water users associations in the distributory area, so long as they hold such office, shall constitute the general body of the committee.

(b) Government may, by notification, nominate one officer each from the Water Resources Department and the Department of Agriculture or Ayacut Department to be the members of the Distributory Committee as advisors and without having the right to vote.

**Constitution of Managing Committee of Distributory Committee and election of its President and Members**

8\. (1) There shall be a Managing Committee for every Distributory Committee.

(2) The State Government shall cause arrangements, in such manner as may be prescribed, for the election by the method of secret ballot of the President and Members of the Managing Committee who shall be five or more in number but not more than fifteen and depending on the commanded area covered by that distributory command and from amongst the members of the general body of the Distributory Committee:

Provided that if at an election, the President or the members of the Managing Committee for a Distributory

Committee are not elected, fresh election shall be held within a period of 90 days from the date of failure in the same manner as specified above.

(3) The State Government may nominate an officer at an appropriate level from the Water Resources Department without having the right to vote, to be the Secretary of the managing committee of the Distributory Committee.

(4) The Managing Committee shall elect one Treasurer from among the members of the Managing Committee to assist the President and the Treasurer shall function at the direction of the Managing Committee.

(5) For the purposes of equitable distribution of water, adequate representation shall be given in the Managing Committee from the Head, Middle and Tail reaches of the area of operation of the Distributory Committee in such manner as may be prescribed.

(6) Seats shall be reserved in every Managing Committee of Distributory Committee for the Scheduled Castes, Scheduled Tribes and other Backward Classes and the number of seats so reserved shall bear as nearly as may be the same proportion to the total number of seats to be filed in that Managing Committee as the number of Scheduled Castes, Scheduled Tribes and other Backward Classes of the water users in that distributory area bears to the total number of water users of that area and such seats shall be reserved by the prescribed authority and in the prescribed manner.

Provided that such reservation of seats shall not exceed fifty percent of the total members of the Managing Committee of the Distributory Committee.

(7) One third of total number of seats reserved under subsection (6) and unreserved seats shall be reserved for women candidates and the reservation shall be horizontal and compartment-wise.

- Explanation: "Horizontal and compartment-wise reservation" means reservations in each category namely; Scheduled Castes, Scheduled Tribes, other Backward Classes and General.

(8) Seats reserved for women may be reserved in the prescribed manner.

(9) There shall be nomination of one member from the Janapad Panchayat, from among the Janapad Panchayat(s) within the Distributory area, to the Managing Committee and such member shall not have the right to vote.

Provided that such nomination would be decided by the Managing Committee in concurrence with the Janapad Panchayat(s) in the Distributory area and in the prescribed manner.

(10) The term of office of the President and the members of the Managing Committee shall be five years from the date of the first meeting of the Managing Committee, unless recalled earlier under section 14 of the Act.

Provided that the term of office can be extended up to one year by the State Government, under special circumstances.

(11) The first meeting of Management Committee shall be held within 30 days after the declaration of elections results.

(12) The Managing Committee shall exercise the powers and perform the functions of the Distributory Committee.

**Delineation of Project area**

9. (1) The State Government, may by notification and in accordance with the rules made under this Act in this behalf, delineate every command area or part thereof, and declare it to be a project area for the purposes of this Act.

(2) The delineation in sub-section (1) shall be based on recommendations made jointly by the Canal Officer in Charge of the concerned irrigation projects and the Presidents of the Distributory Committees in the project area.

**Constitution of Project Committee**

10. (1) There shall be a Project Committee called by its distinct name for every project area declared as such under sub-section (1) of Section 9 above.

(2) In Irrigation systems, where there are distributory committees all the Presidents and member of managing committee of the Distributory Committees in the Project Area, so long as they hold such office, shall constitute the general body of the Project Committee.

(3) In Irrigation systems, where there are no distributory committees all the Presidents and member of managing committee of the Water Users Associations in the project area, so long as they hold such office, shall constitute the general body of the Project Committee.

(4) Government may, by notification, nominate one officer each from the Water Resources Department and the Department of Agriculture or Ayacut Department to be the members of the Project Committee as advisors and without having the right to vote.

**Constitution of Managing Committee of Project Committee and election of its President and Members**

11. (1) There shall be a Managing Committee for every Project Committee.

(2) State Government shall cause arrangements, in such manner as may be prescribed, for the election by the method of secret ballot of the members of the Managing Committee who shall not be more than nine from amongst the members of the general body of the Project Committee.

If, at an election held, President and the Members of the Managing Committee are not elected, fresh elections shall be held in the prescribed manner.

(3) The State Government may nominate an officer at an appropriate level from the Water Resources Department without having the right to vote, to be the Secretary of the managing committee of the Project Committee.

(4) The Managing Committee shall elect one Treasurer from among the members of the Managing Committee to assist the President and the Treasurer shall function at the direction of the Managing Committee.

(5) For the purposes of equitable distribution of water, adequate representation shall be given in the Managing Committee of the Project Committee from the Head, Middle and Tail reaches of the area of operation of the Project Committee in such manner as may be prescribed.

(6) Seats shall be reserved in every Managing Committee of the Project Committee for the Scheduled Castes, Scheduled Tribes and other Backward Classes and the number of seats so reserved shall bear as nearly as may be the same proportion to the total number of seats to be filed in that Managing Committee as the number of

